# विशेष टिप्पण

सूचना—प्रथम सख्यासे पृष्ठ और दूसरीसे पंक्तिका तात्पर्य है।

पृ. प 'बारह-अंगगिज्झा' में 'गिज्जा' पाठ भी प्रतियोंमें मिलता है। इस गाथासे कुछ
१ १. मिलती जुलती एक गाथा वसुनन्दिश्रावकाचारमें निम्न प्रकारसे पाई जाती है—

बारह-अगगी जा दसण-तिलया चरित्त वत्थ-हरा।
चोद्स पुव्वाहरणा ठावेयव्वा य सुयदेवी ॥ ३९१ ॥

३९ १०. 'देहितो कय' इतना पाठ आराकी प्रतिमें नहीं है, और इस पाठके न होनेसे अर्थका सामजस्य भी ठीक बैठता है, किन्तु पाठ-निश्चय करते समय आराकी प्रति हमारे सामने न होनेसे हम उसे छोड़ नहीं सके और किसी प्रकार अर्थ-सगति बिठलाई गई। पर जान पड़ता है कि अ और क. प्रतियोंमें वह आगेकी गाथा नं. १९ के '(जिणि-) देहिं तो कय' पाठसे लिपिकारोंके दृष्टि-दोषसे आगया है। ऐसे लिपि-दोष इन सभी प्रतियोंमें अनेक हैं। (देखिये प्रतियोंके पाठ भेद)

६७ ५. 'महिमाए मिलियाणं' से यह स्पष्ट नहीं होता कि महिमा एक नगरीका नाम था जहा वह मुनि-समेलन हुआ। इन्द्रनन्दिकृत श्रुतावतारमें भी महिमाका उल्लेख ग्रामरूप है। यथा, देशेन्द्रदेशनामनि वेणाकतटीपुरे महामहिमासमुदितमुनीन् प्रति ब्रह्मचारिणा प्रापयल्लेखम्॥ इस पद्यमें 'देशेन्द्रदेश' 'देशान्धदेश' का अशुद्ध रूप ज्ञात होता है। 'महामहिमा-समुदितमुनीन्' का 'महोत्सवनिमित्त सम्मिलित मुनि' भी हो सकता है। प्रस्तुत ग्रथके पृ २९ पर 'जिनमहिम-सम्बद्धकालोऽपि मङ्गलं यथा नन्दीश्वरदिवसादिः' में 'महिम' का अर्थ उत्सव होता है। वसुनन्दिश्रावकाचारमें भी 'महिम' शब्द नन्दीश्वर उत्सवके अर्थमें आया है यथा—

विविह करेइ महिमं नदीसर-चेइय-गिहेसु ॥ ४०७ ॥

इसके अनुसार 'महिमाए मिलियाण' का अर्थ 'नन्दीश्वर उत्सवके लिये सम्मिलित' भी हो सकता है। किन्तु प जुगलकिशोरजी मुख्तारने अपनी श्रुतावतार कथा (जै सि भा ३, ४) में महिमाको नगरीका नाम अनुमान किया है और उसे सतारा जिलेके महिमानगढसे अभिन्न होनेका सकेत किया है। इसी अनुसार अनुवादमें उसे नगरीका द्योतक स्वीकार कर लिया गया है। किन्तु है यह प्रश्न अभी भी विचारणीय।

७१ ५ जिणवालियं दट्ठूण पुप्फयंताइरियो वणवासविसयं गदो। यहा 'दट्ठूण' का अर्थ अनुवादमें 'देखकर' (दृष्ट्वा) किया गया है। किन्तु इसका अर्थ 'देखनेके लिये' (द्रष्टुम्) भी हो सकता है। (देखो भूमिका पृ १९, पुष्पदन्त और जिनपालित)



७१ ९. 'अप्पाउओ त्ति अवगय-जिणवालिदेण' इन्द्रनन्दिने अपने श्रुतावतारमें यह प्रसग इस प्रकार दिया है 'विज्ञायाल्पायुष्यानल्पमतीन्मानवान् प्रतीत्य ततः' जिसका अर्थ यह होता है कि भूतबलिने मनुष्योंको अल्पायु समझकर सिद्धान्तोंको पुस्तकारूढ़ करनेका निश्चय किया। पं जुगलकिशोरजीने इसका अर्थ इसप्रकार किया है 'भूतबलिने यह मालूम किया कि जिनपालित अल्पायु हैं' (जै. सि. भा ३, ४)। किन्तु जिनपालितके अल्पायु होनेसे सिद्धान्तके लोप होनेकी आशकाका कोई कारण नहीं था, किन्तु पुष्पदन्त और भूतबलिमेंसे किसी एकके अल्पायु होनेसे सिद्धान्त-लोपकी आशका हो सकती थी। इसी उपपत्तिको ध्यानमें रखकर अनुवादमें अल्पायुका सम्बन्ध पुष्पदन्तसे जोड़ दिया गया है। 'अवगत. जिनपालितात् येन स तेन भूतबलिना' ऐसा समास ध्यानमें रक्खा गया है।

११२ " जगदिट्ठ। यह पाठ प्रतियोंका है। टिप्पणीमें इसके स्थानपर 'ज दिट्ठ' पाठकी कल्पना सूचित की गयी है। वसुनन्दिश्रावकाचारकी गाथा ३ में 'इन्दभूइणा सेणियस्स जह दिट्ठ' ऐसा चरण दृष्टिगोचर हुआ। अतः अनुमान होता है कि यहां भी संभवतः शुद्ध पाठ 'जह दिट्ठ' रहा होगा जिसका संस्कृत रूप 'यथा दिष्टम्' होता है।

१४६ ५. 'अन्तर्बहिर्मुखयो' आदि। इसका अनुवाद निम्न प्रकार करना ठीक होगा—

समाधान— नहीं, क्योंकि, अन्तर्मुख चैतन्य अर्थात् स्वरूपसंवेदनको दर्शन और बाहिर्मुख प्रकाशको ज्ञान माना है"। इत्यादि।

२२४ ७. उप्पादाणुच्छेद का अर्थ अनुवादमें इस प्रकार समझना चाहिये—

अनुच्छेद दो प्रकारका होता है-उत्पादानुच्छेद और अनुत्पादानुच्छेद। उनमें उत्पादानुच्छेदसे द्रव्यार्थिक नयका ग्रहण किया गया है जिसका अभिप्राय यह है कि जिस समयमें जिस प्रकृतिकी सत्वादि-व्युच्छित्ति होती है उसी समय उसका अभाव कहा जाता है। अनुत्पादानुच्छेद पर्यायार्थिकरूप है जिसका अभिप्राय यह है कि जिस समयमें जिस प्रकृतिकी सत्वादि-व्युच्छित्ति होती है उसके अगले समयमें उसका अभाव कहा जाता है।

३८५ ६ यहां प्रतियोंमें दर्शनकी परिभाषा न होनेसे वाक्य अधूरासा रह जाता है, अतएव उतने अशकी पूर्ति पृ. ३८४ पक्ति १ के अनुसार कर दी है, और उतने वाक्यांश को कोष्ठकके भीतर रख दिया है। प्रस्तुत ग्रथमें यही एक ऐसा स्थल सामने आया जहां हम अन्यत्रसे पाठकी पूर्ति किये बिना निर्वाह न कर सके।

३८८ ९. गाथा न २०१ में 'भेज्जो' का अर्थ गोम्मटसारकी जीवप्रबोधिनी टीकामें 'परेणावबोध्याभिप्राय। तथा टोडरमलजीके हिन्दी अनुवादमें 'जिसके अभिप्रायको और कोई न जाने' किया गया है। किन्तु 'भेज्ज' का अर्थ देशी नाममालाके अनुसार भीरु होता है। यथा 'भयालुए भेड-भेज्ज-भेज्जलया'। (टीका) 'भेडो भेज्जो तथा भेज्जलओ त्रयोऽपि अमी भीरुवाचकाः' (दे. ना. मा ६, १०७)। यह अर्थ प्रस्तुत प्रसगमें दूसरोंकी अपेक्षा अधिक उपयुक्त प्रतीत हुआ। अतएव इसीके अनुसार अनुवादमें 'भीरु' अर्थ ही किया गया है।